प्रचलित मान्यता के अनुरूप डायरी-लेखन प्रतिदिन होना चाहिए, लेकिन शास्त्री जी के सदृश सारस्वत-अनुष्ठानों में अतिव्यस्त व्यक्ति के लिए यह सम्भव नहीं था। निकट और दूर की यात्राएँ भी इसमें बाधक थीं। इस कारण लेखन में कभी-कभार अन्तराल स्वाभाविक था, जिसका स्पष्टीकरण भी उन्होंने 'पुरोवाक्' तथा भीतर के पृष्ठ १६३ पर दिया है – 'डायरी मम प्रतिदिनं वृत्तस्य वृत्तस्य वर्णनं भवेत्।... कदाचित् तथा कार्यान्तरातिपातो भवति यथा यस्मिन् दिने वृत्तानि वृत्तानि तेषां तस्मिन्नेव दिने लिपिबन्धो न सम्भवति तदाऽहं दिनद्वयानन्तरं दिनत्रयानन्तरं ततोऽप्यधिक दिनानन्तरं लिपिबन्धं करोमि। तत्स्मृत्याधारेणैव।'

डायरी-लेखन के प्राणभूत तत्व हैं – प्रामाणिकता, निश्छल वैयक्तिकता, लोकोपयोगिता तथा पाठक को बाँधे रखने की अकूत क्षमता, जो 'दिने दिने याति मदीयजीवितम्' में भरपूर है। श्रद्धेय शास्त्रि-प्रवर की यह संस्कृत-डायरी, जिसका आरम्भ १४ जनवरी २००६ से होता है, जो सङ्क्रान्ति-पर्व था, और समापन १८ जून २००७ के विवरण से होता है। डेढ़ वर्ष की इस कालावधि में लेखक के वैयक्तिक और सार्वजनिक क्रिया-कलापों, घटित सारस्वत अनुष्ठानों तथा मानस-पटल पर प्रतिबिम्बित बहुविध प्रिय-अप्रिय अनुभूतियों का विवरण तो यह डायरी यथातथ्य प्रस्तुत करती ही है, साथ ही सांस्कृतिक और साहित्यिक दृष्टि से उपादेय बहुसंख्यक ऐसे तथ्यों का उद्घाटन भी करती है, जो अन्यथा अचर्चित और अज्ञात ही रह जाते। भाषा की दृष्टि से भी यह कृति अत्यन्त महत्वपूर्ण है। अनेक नये शाब्दिक प्रयोग शास्त्री जी की विशिष्ट वैयाकरणिक अभिज्ञता के द्योतक तो हैं ही – पाठकों के लिए भी अभिव्यक्ति के नये क्षितिज आविष्कृत करते हैं। वाक्य-रचना की संश्लिष्टता और नये-नये पदबन्धों (मुहावरों) के प्रयोग संस्कृत-भाषा की अपार शक्तिमत्ता का बोध कराते हैं। भाषा जब दैनन्दिन जीवन के घटना-क्रम से एकरूप होती है, तो उसकी अभिव्यक्ति की भङ्गिमाएँ कितनी विविधता और रमणीयता से अलंकृत हो उठती हैं, इसका अनुभव पाठक को प्रतिपद इस डायरी के अध्ययन और आस्वाद में होता है।

शास्त्री जी प्रकृत्या सारस्वत-साधना के लिए समर्पित हैं – एक क्षण भी अन्य कार्यों में नष्ट करना उनके लिए असह्य है, इसकी झलक कृति में पौनःपुन्येन मिलती है। उनकी तद्विषयक कतिपय उक्तियाँ अथवा प्रतिज्ञप्तियाँ इस प्रकार हैं –

'आत्मन्येवात्मना तुष्टोऽहं साहित्य-साधनायां कालं व्यत्ययापयम्। न क्षणमपि वृथाऽहं करोमि। तादृशी मे प्रकृतिः। एतदर्थं धर्मपत्नी मह्यं भृशं कुप्यति। न स्वास्थ्येऽवदधाति श्रीमन्त इति मामधिक्षिपति। परन्तु सारस्वतमाराधनमेव मह्यं रोचते। नान्यत्र मे प्रकृतिः। किं करवाणि। नाहं स्वां प्रकृतिमतिक्रान्तुं प्रभवामि।' (पृष्ठ १८)

यात्रा में, विमान अथवा रेलयान के लेट हो जाने पर भी, वे किस प्रकार लेखन कर लेते हैं, इसका विवरण उन्होंने स्वयं ही पृष्ठ ३७ पर अंकित किया है — 'यात्रार्थं यत्र कुत्रापि प्रस्थितोऽहं लेखन-सामग्रीं -लेखनीं, पत्राणि काष्ठफलकं च यत्र पत्राणि स्थापयित्वा लेखनं सुकरम् — सहैव नयामि। वस्त्रादिभिरन्यैरुपकरणैः सह मञ्जूषिकायां तामपि स्थापयामि। अतो गन्त्रीविरामस्थानं वा भवतु, व्योमपत्तनं वा, तां मञ्जूषिकातो निष्कास्य लेखनकर्मण्यात्मानं व्यापारयामि। तेन सदुपयोगोऽपि भवति, साहित्यसाधनाऽपि यैव मम विनोदः। अस्मादेव महान्तं ग्रन्थराशिं निर्मातुमहमभूवं शक्तो यो जनान् विस्मापयति। .... नाहं क्षणमपि व्यर्थं करोमि, शास्त्राभ्यसनं मे व्यसनम्, क्षणशः कणशश्चैव विद्यामर्थं च चिन्तयेदिति पुरातनोक्तिमनुसर्तुं सर्वात्मना यते' (पृ० ३७-३८)। प्रत्येक

उपर्युक्त अंश, साहित्य-साधक के लिए प्रेरणा के अप्रतिम स्रोत हैं।

अति संयत और शालीन होने पर भी, मनीषी भी अन्ततः मानव ही है। यदा-कदाचित् दुर्व्यवहार के आघातों का उसके अन्तःकरण पर भी प्रभाव पड़ता ही है। डायरी-लेखक के रूप में ऐसे प्रसंगों का उल्लेख न करना शास्त्री जी को भी अनुचित लगा - इसलिए 'दिने दिने याति मदीय जीवितम्' में उल्लिखित ऐसे कतिपय स्थल किसी भी सहृदय की संवेदना को झकझोर जाते हैं। पृ० ३४ पर 'पूज्यपूजाव्यतिक्रमः' का एक ऐसा ही प्रसंग उल्लिखित है, जब एक कार्यक्रम में लेखक की वरिष्ठता की उपेक्षा कर संचालिका ने उनसे कनिष्ठ व्यक्ति का सत्कार जान-बूझकर पहले किया, जिसकी प्रतिक्रिया इस प्रकार हुई — 'क्रमव्युत्क्रमो मां भृशमपिपीडत। कथं मय्येतादृशोऽनादरभावो यत्परिपार्श्विता परिपारयपाक्रियत इति न मे सह्यमासीत।' महाकवि कालिदास ने भी इस अनौचित्य को श्रेयस् में बाधक ही माना है — 'प्रतिबध्नाति हि

श्रेयः पूज्यपूजाव्यतिक्रमः' (रघु० प्रथम सर्ग)। मनोवेदना के एक अन्य प्रसंग का उल्लेख भी है, जब एक प्रतिष्ठित व्यक्ति ने, जान-बूझकर लेखक को मिलने का समय नहीं दिया। प्रतिष्ठित व्यक्तियों के द्वारा विद्वानों की यह उपेक्षा लेखक को अत्यन्त अप्रिय प्रतीत हुई-जिसका आभास इन पंक्तियों से होता है- 'कथं माद्दृशोऽपि जन एवं तिरस्क्रियते प्रतिष्ठितम्मन्येन जनेन मे मानसीं रुजं जनयति। एवं धर्मकञ्चुकप्रवेशिन एतादृशा वाक्कौशलेन जनान्मोहयन्तोऽनार्यं व्यवहरन्ति सरस्वतीसमुपासनामात्ररुचिषु शास्त्रैकचक्षुष्केषु सांसारिकविषय पराङ्मुखवृत्तिषु विद्वत्सु (पृ० २४)। साहित्यिक चेतना के जागरण में सामान्यतः रुचि न लेनेवाले धनी-मानी व्यक्तियों और धर्मोपदेशकों की खबर लेखक ने एक अन्य स्थल पर भी ली है- 'न चाढ्यजना अपरत्व एतादृशेषु कार्येषु रुचिं दधति।... ये चास्माकं धर्माचार्या धर्मोपदेशका वा तेऽपि स्वार्थानुसन्धानपरा एव। न लोकं धार्मिकेषु कृत्येषु प्रेरयन्ति। एतत्प्रभाववशादेव साहितीमर्मविद्वांसो विद्वांस उपेक्षाभाजनं भवन्ति (पृ० ४८)।' डॉ० वाचस्पति उपाध्याय के द्वारा भी किये गये एक अशोभन व्यवहार की ओर लेखक ने इंगित किया है। लेखक के द्वारा मिलने के लिए दूरभाष पर सम्पर्क करने पर पहले तो उन्होंने बहाना बनाया, और बाद में समय तय होने पर लेखक जब उनके यहाँ पहुँचा, तो वे कहीं और खिसक गये तथा देर तक प्रतीक्षा करने पर भी नहीं लौटे। एक योग्यता, कृतित्व, अनुभव और वयस में भी अतिवरिष्ठ ऐसे व्यक्ति के प्रति, जो सुदीर्घकाल तक उनका ज्येष्ठतम सहयोगी, विभागाध्यक्ष और अभिभावक भी रहा हो, मात्र कुलपतित्व के अहंकार में कनिष्ठ सहयोगी का ऐसा अनुचित व्यवहार निन्दनीय ही माना जायेगा। आज उपाध्यायजी नहीं हैं, लेकिन इस प्रकार का व्यवहार उनकी कीर्ति में कालिख लगानेवाला ही है। इस प्रसंग के उल्लेख का अभिप्राय मात्र इतना ही है कि प्रत्येक संस्कृतज्ञ को सप्रयत्न इस प्रकार के ओछे व्यवहार से बचना चाहिए।

शास्त्रीजी ने, सरकारी विभागों के द्वारा भी जनता के साथ कितना पीड़ाप्रद व्यवहार किया जाता है, इसका स्वोपज्ञ विवरण डायरी में सँजोया है। विद्युत विभाग ने बिजली के बिल में मनमानी रकम जमा करने का जो निर्देश दिया और उसे ठीक करने में कितनी अड़चनें लगाईं, इसका लेखा-जोखा डायरी में विस्तार से है (पृ०२२८)।

(५)

अकृतज्ञता की बढ़ती हुई दुष्प्रवृत्ति से भी शास्त्रीजी का क्षोभ डायरी में प्रकट हुआ है– 'अद्यत्वे कृतकार्या उपकारिणं न स्मरन्ति, न केवलमिदमेव, तद्दर्शनमपि परिहरन्ति' (पृ० ४६)। वृद्धावस्था में, एक सद्गृहस्थ की धर्मपत्नी के अस्वास्थ्य के सन्दर्भ में भूयसी चिन्ता स्वाभाविक है, क्योंकि उम्र के इस पड़ाव पर, दम्पती में वासनारहित निष्कलुष और निःस्वार्थ प्रेम ही अवशिष्ट रहता है। दि० २५ अप्रैल २००६ के दैनन्दिनी-लेखन में डायरीकार पत्नी के गिरते हुए स्वास्थ्य से इतना आहत है कि उसके सम्मुख किङ्कर्तव्यविमूढ़ता की स्थिति दिखलाई देती है– 'कथमत्र प्रवर्तितव्यमिति चिन्तयन्नपि न किञ्चिदवधारयामि।... यदि तस्या महाप्रयाणवेला समुपस्थितैव, यथा साऽऽह, कथमहमेकाकी जीवितशेषं यापयिष्यामि' (पृ० ५४)।' लेकिन तीन दिन बाद ही, २८ अप्रैल की दैनन्दिनी के आलेख में पत्नी के मानसिक असन्तुलन और प्रलाप से, जो लेखक के अनुसार 'थायराइड' से एक ग्रन्थि के न्यूनाधिक्यवशात् थी, वह इतनी अशान्ति अनुभव करते हैं कि घर में नहीं रह पा रहे हैं– 'तस्या अनेन व्यवहारेण मनसि महान् मे क्लेशोऽजनिष्ट।... धर्मपत्न्या वाग्बाणैर्विद्धोऽशान्तमना गृहे स्थातुं नैच्छम्' (पृ० ६२)। १४ दिस० २००६ के आलेख में भूले-बिसरे, बाल्यकाल के साथी के पुनर्मिलन और मधुरालाप का सुस्निग्ध विवरण है।

मानसिक अशान्ति दूर करने के लिए श्रीशास्त्रीजी का विचित्र नुस्खा है। वह है मन को एकाग्र कर उसे रचनात्मक कार्य में लगा देना– 'पूर्वेद्युर्गृहे किञ्चित्तादृशं संवृत्तं येन मे मनो नितान्तं तान्तमभवत्। विचित्रा मे प्रकृतिः। यदाऽहं मनसाऽशान्तो भवामि, तदाऽधिकतरं श्राम्यामि व्यवसायात्मिकां मे बुद्धिं समाश्रित्य निबन्धनादिनिबन्धने आत्मानं व्यापारयामि' (पृ० १०७)।

डायरीकार के वैयक्तिक जीवन के कुछ अन्य पक्ष भी अत्यन्त प्रेरक हैं। उनमें से एक है, नौकरों के साथ सद्व्यवहार का आग्रह। अपनी शिष्या उज्ज्वला के द्वारा परिचारिका के निमित्त लाये गये और समर्पित शॉल के प्रसंग का उल्लेख करते हुए शास्त्रीजी ने सम्राट अशोक के अभिलेखांश को उद्धृत करते हुए जो मन्तव्य प्रकट किया है, वह उनके हृदय की आत्यन्तिक मानवीयता का द्योतक है– 'दासभृतकम्हि सम्पटिपती– दासभृतकान् प्रति सम्प्रतिपत्तिः = सम्यग् व्यवहारः कर्तव्यः। तदतीवावश्यकम्। वेतनभोगिने

एते जठरपिठरीपूरणाय श्राम्यन्ति। तेषाँ श्रमो यदि प्रशस्यते तर्हि तत्तोषु महान्तं सन्तोषं जनयति द्विगुणितेनोत्साहेन च ते सेवाकर्मण्यात्मानं व्यापारयन्ति। सेवाधर्मः परमगहनः। येऽत्र व्यापृताः सर्वभावेन तेऽस्मत्कृतज्ञताभरभराहीः। तान् ये निराद्रियन्तेऽवरकोटिका इति वाऽधमा इति वा तेऽसम्यग्दर्शनाः' (पृ० १५०)।

संस्कृत-विद्वानों के पुत्र-पौत्र प्रायः संस्कृत नहीं पढ़ते। इसलिए विद्वज्जनों को बहुधा यह चिन्ता ग्रस्त करती रहती है कि उनके अपूर्ण ग्रन्थों, उनकी पाण्डुलिपियों तथा सतत प्रयत्न से संचित ग्रन्थराशि का भविष्य क्या होगा? शास्त्री जी भी इस सन्दर्भ में अपवाद नहीं हैं। उनकी ये पङ्क्तियाँ प्रत्येक संस्कृतज्ञ के लिए मार्गदर्शिका हैं कि न्यूनतम एक पुत्र को तो उन्हें संस्कृतज्ञ बनाना ही चाहिए- ' न मत्सुतः पौत्रश्च विशेषेण संस्कृताऽधीतिनौ। पाण्डुलिपिरूपेण स्थितोऽपूर्णो मे ग्रन्थो वा ग्रन्थौघो वाऽकिञ्चित्करस्तत्कृते स्यात्।'

देश-देशान्तर में संस्कृत के अध्यापन, शोध-सङ्गोष्ठियों और सम्मेलनों में भाग-ग्रहण-हेतु शास्त्री जी ने उन्मुक्त रूप से विश्व भर में बहुधा भ्रमण किया है। थाईलैण्ड में तो वे चिरकाल तक मात्र आचार्य ही नहीं रहे, अपितु वहाँ की सम्मान्य राजकुमारी जी के भी परम आदरणीय गुरु बने। रामकथा के बृहत्तर भारत में विद्यमान विविध रूपों तथा स्वरूपों का आकलन कर 'रामकीर्तिकाव्यम्' सदृश महत्काय महाकाव्य का प्रणयन थाई-रामकथा के आधार पर किया, इसलिए थाईलैण्ड के भारतस्थ दूतावास के अधिकारियों की अनन्त श्रद्धा के वे आस्पद रहे हैं- इसका विवरण भी डायरी में अत्यन्त प्रिय शब्दों में संचित है। हंगरी के दूतावास के अधिकारियों के साथ भी उनके आत्मीय सम्बन्धों का परिचय इस डायरी से मिलता है। हंगरी के यशोधर संस्कृतज्ञ अलेक्जेण्डर चोमा करश की मातृभक्ति एवं संस्कृत-सेवा का वृत्त भी डायरी की विशिष्ट निधि है। हंगरी के ही अन्य श्रेष्ठ संस्कृतज्ञ जोजेफ वेकेर्दी का विवरण भी श्लाघ्य है (पृ० २४४)। शास्त्री जी ने इसी क्रम में पाश्चात्य विद्वानों के अनुकरणीय और अभिनन्दनीय विद्या-व्यसन का भी सादर उल्लेख किया है (पृ० २४५), क्योंकि 'नहि कृतमुपकारं साधवो विस्मरन्ति।'

वैयक्तिक सन्दर्भों के अतिरिक्त यह महनीय कृति अनेक ऐसे नवीन साहित्यिक तथ्यों की भी प्रस्ताविका है जो विद्वानों की दृष्टि से भी प्रायेण अगोचर रहे हैं। नृपति शिङ्गभूपाल के संगीतविषयक ग्रन्थ 'सङ्गीत सुधाकर' तथा अलङ्कारशास्त्रीय ग्रन्थ 'रसार्णव सुधाकर' के नाम प्रायः बहुश्रुत हैं, लेकिन शिङ्गभूपाल शूद्र कुलज थे, इसकी जानकारी स्वल्प लोगों को ही होगी। यही स्थिति राजा मातंगदिवाकर तथा दाक्षिणात्य नृपति प्रौलय की भी है। शास्त्री जी ने इस तथ्य का उल्लेख कर सामाजिक सद्भाव के संवर्धन की ही चेष्टा की है (पृ० २१)। संस्कृत और अरबी भाषाओं में विद्यमान पारस्परिक साम्य का उद्घाटन भी इसी क्रम में अत्यन्त उपादेय है (पृ० २६)। महाकवि कालिदास के 'रघुवंश' और 'कुमारसम्भव' सदृश बृहत्कलेवर सम्पन्न महाकाव्यों की गणना बृहत्त्रयी में न की जाकर लघुत्रयी में क्यों की जाती है, यह जिज्ञासा भी लेखक के मानस को निरन्तर आन्दोलित करती रही है। 'अहिंसा परमो धर्मः' - यह सूक्ति मूलतः किस ग्रन्थ की है - इसकी पड़ताल करने पर सामान्यतः हमारा जैन-बौद्ध साहित्य की ओर ध्यान जाता है, लेकिन शास्त्रीजी ने इस सन्दर्भ में यह उल्लेख कर भ्रम का अपनयन कर दिया है कि इसका वास्तविक स्रोत महाभारत है। 'काव्यशास्त्रविनोदेन कालो गच्छति धीमताम्' - यह उक्ति चिरपरिचित है, लेकिन यह विनोद किस प्रकार का होता है, इसे जानने की यदि आपकी इच्छा हो, तो डायरी के पृष्ठ १९-२० का अवलोकन कीजिए, जहाँ लेखक ने 'द्यूत', 'स्त्रीप्रसङ्ग' और 'चौरप्रसङ्ग' शब्दों के बिलकुल नये और विलक्षण अर्थ दिये हैं, जिन्हें जानकर इन शब्दों के प्रति आपका वैरस्य अत्यन्त रुचिकर कुतूहल में परिणत हो जाता है। आभाणक है - 'प्रातर्द्यूतप्रसङ्गेन मध्याह्ने स्त्रीप्रसङ्गतः।

रात्रौ चौरप्रसङ्गेन कालो गच्छति धीमताम्॥'

अतिव्याप्त

इसके अनुसार प्रभात काल द्यूत-प्रसंग से, दोपहर स्त्रीप्रसङ्ग से और रात चौर-प्रसंग से बुद्धिमान् बिताते हैं, लेकिन यह भी कोई बात हुई कि सवेरे-सवेरे जुआँ खेलें, दोपहर को स्त्री-प्रसंग करें (- जबकि शास्त्रों में दिवा मैथुन निषिद्ध है-), और रात में चौरप्रसंग करें! फिर भी बुद्धिमान् माने जायें! शास्त्रीजी ने हमारे धर्मसंकट का निवारण यह कहकर कर दिया है कि यहाँ

'द्यूतप्रसङ्ग' से महाभारत के पाठ, स्त्री-प्रसङ्ग से रामायण के पाठ और चौर-प्रसङ्ग से भागवत के पाठ का अर्थ ग्राह्य है। हुई न बिल्कुल नई बात? मध्य एशिया में प्रचलित शब्द 'खलीलह दमनह' की वास्तविकता को जानने के लिए भी आपको इस डायरी से रूबरू होना पड़ेगा, जिसमें शास्त्रीजी ने लिख दिया है कि यह नामकरण है फारसी भाषा-भाषी देशों में 'पञ्चतन्त्र' का, जो 'पञ्चतन्त्र' के करटक और दमनक नामवाले दो शृगाल पात्रों पर आधृत है (पृ० २००)। 'रघुवंश' की पुरानी व्याख्याओं का आलोडन करके शास्त्रीजी ने 'मन्दः कवियशः' की भी प्रचलित व्याख्या को चुनौती दे दी है। तदनुसार 'मन्दः' शब्द शनि और 'कवि' शुक्र के लिए यहाँ व्यवहृत हैं — एक व्याख्याकार के अनुसार (पृ० २०३)। विभिन्न भाषाओं की कॉकटेल या खिचड़ी से बनी मणिप्रवाल शैली की जानकारी भी रोचक है (पृ० २०५)। 'रघुवंश' के ही चतुर्थ अङ्कगत 'सामान्यप्रतिपत्तिपूर्वकमियं दारेषु दृश्या त्वया' — पंक्ति के 'सामान्य' पद के भी चार अर्थ प्राचीन व्याख्याओं का मन्थन करके शास्त्रीजी निकाल लाये हैं (पृ० २०६)। उत्सुकता के शमन के लिए स्वयं ही 'दिने दिने याति मदीय जीवितम्' का अवलोकन कीजिए। शास्त्र-विचार की पारम्परिक शैली के 'उक्त', 'अनुक्त' और 'दुरुक्त' — जैसे अतिप्रचलित पदों से भी यह डायरी हमारा परिचय करा देती है (पृ० २१८)।

संस्कृत-वाङ्मय की इस प्रथम डायरी का लेखन अत्यन्त प्रौढ़ संस्कृत भाषा में सम्पन्न हुआ है। लेखक के भीतर का वैयाकरण उन्हें निरन्तर नये प्रयोगों की दिशा में उत्प्रेरित करता रहा है। भाषा जब नई अनुभूतियों, नवीन विचारों और आधुनिक जीवन में प्रचलित नये उपकरणों से रूबरू होती है तो शब्दों के नये-नये प्रयोग स्वयमेव आवश्यक हो उठते हैं। दैनन्दिनी दैनिक जीवन से साक्षात् सम्बद्ध होती है, इसलिए वह सीमाओं को तोड़कर अरूप को रूपायित करने एवं निर्गुण को साकार करने के लिए व्याकरण एवं कोशग्रन्थों में विद्यमान अप्रचलित, लेकिन सार्थक शब्दों को अपनी अभिव्यक्ति में पिरोने के लिए विवश हो जाती है। ऐसे नये शाब्दिक प्रयोग भी इस डायरी-लेखन की महत्त्वपूर्ण उपलब्धियाँ हैं। ऐसे कतिपय शब्द इस प्रकार हैं —

डॉ० सत्यव्रत शास्त्री द्वारा विरचित
'सीतानिर्वासनोपाख्यानम्'



वैयाकुली (व्याकुलता पृ० १३), दूरश्रुति दण्डक (टेलीफोन का चोगा पृ० २४), आधार प्रकोष्ठ (बेसमेंट,पृ० २७), आमन्त्रण (विदाई लेना - शाकुन्तल में प्रयुक्त, लेकिन बाद में इस अर्थ में प्रायेण अप्रयुक्त, पृ० ३६), भूमिक (फ्लोर - मँजिल, पृ० ३८), सर्वरात्र (पूरी रात, पृ० ४१), प्रतिरूपक (copy - प्रति, पृ० ४७), उपार्जेकृत्य (बल का संचार करके), धनधनायिता (धन-धनाने का नामधातुक प्रयोग), गमिकर्म (जाना, पृ० २७), सामान्य (सामान के अर्थ में, पृ०७५) ध्वनिमुद्रिका (C·D, पृ० ९७), सखिध - सपीति (खाना - पीना, पृ०११२) धनाया (धनलोलुपता, पृ० ११६), कण्वचिकीर्षा (पाप करने की इच्छा, पृ० १२५), न्यक्ष (विस्तार, पृ०१२६), उत्कृत (अतिरिक्त, पृ०१३७), भाषणव्रज (भाषण समूह पृ०१६७), अवलोकक (द्रष्टा, पृ०१७६), घृतचेल (धारिया चीं, पृ० १७६), संराविण (सर्वत्र शोर, पृ०१७९), व्यतिहार (विनिमय, पृ०१८०), प्राभृतीकृत (उपहृत, पृ०१८३) समाशम (सहभोजन, पृ० १८७), कणेहत्य (श्रद्धापूर्वक, रुचि ले-लेकर, पृ०१९५), प्रारिप्समाना (प्रारम्भ करने की इच्छुक, पृ० २२१) वैद्य (विद्वान के नये अर्थ में, पृ० २२३), उल्लाघ (नीरोग, पृ० २४८) इत्यादि)

इस डायरी - लेखन में अनेक नये पदबन्धों का भी प्रयोग आकर्षित करता है, यथा - 'हृदयानि सीव्यन्ताम्' (दिलों को जोड़ना चाहिए, पृ० ७७) तथा वंशस्तम्बाल्लखानुकर्षणम् (बाँस के गुच्छे से बालों को निकालना, पृ० १०५) इत्यादि)

शास्त्री जी ने क्रियापदों के प्रयोग के विषय में भूमिका में ही उल्लेख कर दिया है कि यह डायरी - लेखन प्राय: लुङ् लकार (सामान्य भूत) में सम्पन्न हुआ है। 'लिट् प्रिय: कालिदास:' के अनुकरण पूर्वक कहा जा सकता है कि 'लुङ् प्रिय: श्री शास्त्रिवर्य:'

डायरी के ही पृष्ठ ६५ पर यह प्रसिद्ध अँग्रेजी उक्ति उल्लिखित है - youth is beautiful, old age is useful - अर्थात् यौवन सुन्दर है और वृद्धावस्था उपादेय। लेकिन 'दिने दिने याति मदीय जीवितम्' में यौवन और वार्धक्य दोनों का ही अतिमनोरम संयोग परिलक्षित होता है।

निष्कर्ष यह कि प्रस्तुत कृति रमणीय तो है ही, अत्यन्त उपादेय भी है।...

नमः सभाभ्यः सभापतिभ्यश्च ।

* अयि मान्यमान्याः भारतसर्वकारस्य मानवसंसाधनविकासमन्त्रिणः अभियान्त्रिकी–विद्यावि द्योतितान्तःकरणाः, व्यावसायिकप्रबन्धनपारावरीणाः, भारतीयशिक्षाक्षेत्रे परिष्करणाय नितान्तोत्साहोद्यमाकांक्षापरायणाः, अभिनन्दनीयाः श्रीमन्तः एम.एम. पल्लमराजूमहोदयाः,

* अपि च संस्कृतसमाराधकेषु अग्रगण्याः वरेण्याः विद्यावयःतपोवृद्धाः विपश्चिदपश्चिमाः उत्सवमूर्त्तयः अभिवन्दनीयाः आचार्यसत्यव्रतशास्त्रिवर्याः,

* दिल्लीविधानसभाया अध्यक्षाः, संस्कृत–संस्कृति–समाराधकाः स्वनामधन्याः डॉ. योगानन्द शास्त्रिमहोदयाः,

* राष्ट्रियसंस्कृतसंस्थानस्य यशस्विनः कुलपतयः प्रो. राधावल्लभ त्रिपाठी महोदयाः,

* राष्ट्रियसंस्कृतविद्यापीठस्य तिरुपतिस्थस्य कर्मठाः कुलपतयः प्रो. हरेकृष्ण शतपथी महोदयाः,

* भारतीयविद्याभवनस्य दिल्लीस्थकेन्द्रस्य निपुणाः निदेशकाः प्रशासनकर्मसुदक्षाः श्रीमन्तः अशोकप्रधान महाशयाः,

* भारतीयविद्यामन्दिरस्य प्रतिष्ठापकाः श्रीमन्तः बी. एम. मुन्द्रा महोदयाः,

* अभिरूपभूयिष्ठायामस्यां परिषदि समुपस्थिताः विद्वांसो विदुष्यश्च

हर्षप्रकर्षस्यायं विषयो यदद्य वयं सर्वे संस्कृतकविमूर्धन्यानां व्याकरणशास्त्रपारदृश्वनाम् आचार्य– शास्त्रिवर्याणाम् अपूर्वग्रन्थरत्नस्य *'यूरोपीयविदुषां संस्कृतरचनाः'* इत्यभिधस्य लोकार्पणपुण्यावसरे समवेताः स्मः ।

१९/७/२०१३

भारतीय विद्या भवन, नई दिल्ली

# CITATION

An outstanding Sanskrit scholar and creative writer, Prof. Satya Vrat Shastri has won international acclaim with a large number of publications in India and abroad. Many of his writings have run into several editions and translated in other languages, Indian and foreign. Presently he is Honorary Professor at the Special Centre for Sanskrit Studies, Jawaharlal Nehru University, New Delhi.

A former Vice-Chancellor of Shri Jagannath Sanskrit University, Puri, Orissa, he was elected recently as Fellow by the Accademia Studi Mediterrani, the Academy of Mediterranean Studies, Aggrigento, Italy.

Born on 29th September, 1930, he had his early education under his father, the great Sanskrit grammarian, Prof. Charu Deva Shastri. During his education, he was consistently top rank holder up to Post-Graduation and won University Medals. After completing his Ph.D. at the Banaras Hindu University, he joined the University of Delhi, where during the forty years of his teaching career, he held important positions as the Head of the Department of Sanskrit and the Dean of the Faculty of Arts.

He has the distinction of having been a Visiting Professor at five Universities on three Continents. Among his large number of foreign students the most noteworthy is Her Royal Highness Maha Chakri Sirindhorn, the Princess of Thailand. He has attended and chaired a number of national and international conferences and seminars and delivered more than a hundred lectures in Universities and other institutions of higher learning in Europe, North and South America, Southeast Asia and the Far East.

Both a creative writer and a literary critic, Prof. Satya Vrat Shastri has, to his credit, three Sanskrit Mahākāvyas of a thousand stanzas each, a Prabandhakāvya, a Patrakāvya (in two volumes), three Khaṇḍakāvyas and the first ever diary of Sanskrit literature *Dine dine yāti madīyajīvitam* as also an autobiography, which also is the first one of its kind, *Bhavitavyānāṁ dvārāṇi bhavanti sarvatra* (in the press). The critical work, *The Rāmāyaṇa—A Linguistic Study* which is the first ever linguistic appraisal of any extant Sanskrit work, *Kālidāsa Studies* (in two volumes), *Discovery of Sanskrit Treasures* (in seven volumes), *Sanskrit Studies—New Perspectives* and hundreds of research articles and Forewords to about a hundred books, are his contribution as a critic. *He is the subject matter of seventeen theses for M.Phil., Ph.D. and D.Litt. degrees in Indian Universities.* He has edited two research journals, the *Indological Studies* of the University of Delhi and the *Śrījagannāthajyotiḥ* of the Shri Jagannath Sanskrit University, Puri, Orissa of both of which he was the founder, three Felicitation Volumes and a Dictionary of Sanskrit Words in Languages of Southeast Asia.

He has made a significant contribution to the field of translation as well. A.A. Macdonell's English work *A Vedic Grammar for Students* he has translated in Hindi, the Sanskrit Mahākāvya of the Citrakāvya variety, the *Śrīrāmacaritābdhiratnam,* of Nityanand Shastri he has translated in English and a thousand Sanskrit *Subhāṣitas*, wise sayings, he has translated both in Hindi and English. He is busy at present translating, in

Sanskrit verse, the select poems of the most prominent poets of different languages of Europe.

He has deep commitment to national integration as evidenced by such of his write-ups as "Contribution of Muslims to Sanskrit" and "Christian Literature in Sanskrit". He has published the first ever biography of Guru Gobind Singh, the Tenth Sikh Guru, in Sanskrit poetry. It is this that got him the Sahitya Akademi Award in 1968.

His Sanskrit Mahākāvya, *Śrībodhisattvacaritam,* has for its theme the Buddhist Jātakas.

For years he has been the President of the Jainological Research Society of India.

At the moment he is working on the following projects:

(a) Sanskrit Inscriptions of Thailand: A topographical, Socio-historical, Cultural, Linguistic and Literary Appraisal
(b) Rāma Story in Southeast Asia
(c) Sanskrit Place Names in Southeast Asia

He is the recipient of sixty-three honours and awards, national and international, including six Honorary Doctorates, Punjab Govt.'s Shiromani Sanskrit Sahityakar Award, Uttar Pradesh Sanskrit Academy's Sanskrit Sahityakara Sammana, R.J. Dalmia Trust's Shrivani Alankarana, K.K. Birla Foundation's Vachaspati Puraskarṭa, Modi Kala Bharati's Dayawati Modi Vishva Sanskriti Sammana, Thai Royal Decoration " The Most Admirable Order of Direkgunabhorn", President of India Certificate of Honour, Padma Shri from the Govt. of India, Awards from practically every Sanskrit Academy of India (He is the first to receive the Rajasthan Sanskrit Academy Sammana and the Himadri Antarrashtriya Uttaranchal Sammana of the Uttaranchal Sanskrit Academy), Honour "Autorita Academische Italiano Straniere", the Civil and Academic Authority for Foreigners from the Govt. of Italy, the Medallion of Honour from the Catholic University, Leuven, Belgium and Kālidāsa Award from the International Institute of Indian Studies, Ottawa, Canada, which has also elected him Fellow for life.

Recently he has got the most prestigious Jnanpith Award. He is the first one to receive it in Sanskrit in its forty-three-year-long history.

A great visionary, a versatile genius, a penetrating thinker, a prolific writer, both creative and critical and rightly termed as a "living legend in the field of Sanskrit" by the President of the Silpakorn University, Bangkok, Thailand in the Citation for the Honorary Doctorate, Prof. Satya Vrat Shastri is a part of the world heritage now.

# डॉ० सत्यव्रत शास्त्री द्वारा विरचित 'श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यम्' के 'सीतानिर्वासनोपाख्यानम्' तथा 'लवजन्मोपाख्यानम्' का समीक्षात्मक अध्ययन

(वाल्मीकिरामायण के उपाख्यानों की तुलना में)

- प्रवेश सक्सेना

"यावत् स्थास्यन्ति गिरयः सरितश्च मही तले
तावद् रामायणकथा लोकेषु प्रचरिष्यति॥" बालकाण्ड 2.36

ब्रह्मा के ये वचन सत्य हुए हैं और रामकथा के विभिन्न रूपान्तरण भारत में ही नहीं सुदूर देशों (एशिया के विभिन्न स्थानों) में चिरकाल से प्रचलित रहे हैं। स्वाभाविक है कि रामकथा का रूप हर काल, हर देश, हर संस्कृति के अनुसार बदला भी है, और देखा जाए तो यह बदलाव घटनाक्रम में नए जोड़, नए मोड़ ही रामकथा को रोचक भी बनाते रहे हैं। रामकथा की सुदीर्घ परम्परा में एक नया महाकाव्य जो अपने भव्यरूप में जुड़ा है — वह है प्राञ्जल संस्कृत में निबद्ध डॉ० सत्यव्रतशास्त्री द्वारा विरचित 'श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यम्'। थाई रामकथा पर आश्रित यह अभिनव प्रयोग अपने आप में विलक्षण है। थाईलैण्ड में 'रामकेन' नाम से जो रामायण प्रचलित है उसी को आधार बनाकर यह ग्रन्थ रचा गया है। पर जैसा स्वयं कवि का भूमिका में कथन है कि यहाँ ऐसे बहुत से आख्यानों को आधारभूत सामग्री के रूप में चुना गया है जो वाल्मीकिरामायण या अन्य भारतीय रामायणों में उपलब्ध नहीं है। इन्हीं से रामकथा के विकास में थाईदेश के योगदान को समझा जा सकता है। डॉ० सत्यव्रत शास्त्री यों तो संस्कृत व्याकरण भाषादि के अधिकृत एवं प्रतिष्ठित विद्वान् हैं पर मूलतः वे भावप्रवण कवि हैं जिनकी लेखनी से अनेक काव्य महाकाव्य निःसृत हुए हैं। इसके फलस्वरूप ही वे 'रामकेन' से सूत्र लेकर अपनी भाव-प्रवणता और कल्पनाशीलता से इस 'महाकाव्य' के व्यापक पटल का ताना-बाना बुन सके हैं। सबसे बढ़कर बात यह जिसे कवि ने महाकाव्य की भूमिका में स्वयं स्वीकारा भी है कि उनके मन पर उनके भाव जगत पर रामायणकथा बड़ी गहराई से अंकित रही है। जन्मपूर्व गर्भावस्था में ही पिताश्री से सम्पूर्ण वाल्मीकिरामायण का पारायण सुनकर, रामकथा के लिए उनके मन में विशेष आकर्षण रहा है। इस सबका कुल प्रभाव रहा है कि 'श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य' रामकथा को विभिन्न आख्यानों-उपाख्यानों से जुड़ी सुन्दर पच्चीकारी की रचना के रूप में प्रकट कर सका।

+ उधर राजरानी सीता का वन में लवकुश को २ जन्म देना भी करुणरस का उत्पादक है।

प्रस्तुत लेख में 'सीतानिर्वासन' तथा 'लवजन्म' के उपाख्यानों का समीक्षात्मक अध्ययन प्रस्तुत किया जा रहा है। राम के आदर्श और मर्यादा पुरुषोत्तम रूप पर 'सीतापरित्याग' एक आक्षेप सा लगता है। इस घटना पर नकारात्मक एवं सकारात्मक दोनों ही प्रतिक्रियाएँ सदा से की जाती रही हैं। यद्यपि दोनों वाल्मीकिरामायण के आख्यान हैं जरूर पर दोनों के वर्णनप्रकार में साम्य कम, भेद अधिक है। इसलिए इनका अध्ययन करना रुचिकर भी रहा है।

'श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यम्' के २०वें सर्ग के ४७ श्लोकों में 'सीतानिर्वासन' की घटना वर्णित है। रावणवध के पश्चात् अयोध्या में रामराज्याभिषेक होता है। भाइयों और पत्नी के साथ राम तो प्रसन्न थे ही पूरा लोकमानस प्रमुदित था। अनन्तकष्टपरम्परा को सहने के बाद सीता के जीवन में प्रसन्नता के पल आए थे। पर प्रसन्नता के इन अनिर्वचनीय क्षणों में कष्ट का अंधकार फिर से घेरने को था- दार्शनिक मनःस्थिति में कवि कहता है-

विचित्रैषा लोके स्थितिरिह यया नन्दति जनः
क्षणान् कांश्चित्कांश्चिद् गहनतमकष्टं व्रजति च॥२०.३

इस संसार में बड़ी विचित्र स्थिति रहती है- कुछ क्षण के लिए व्यक्ति खूब खुश रहता है तो कुछ क्षणों में गहनतम कष्ट भोगता है।

गहनवनों में मारी-मारी फिरती सीता, रावण द्वारा अपहृत होकर अशोकवाटिका में बन्दी रहीं। इन कष्टों का अन्त हुआ और अयोध्या में रानीरूप में प्रतिष्ठित हुई। भयों से मुक्त निर्द्वन्द्व शान्त, आनन्दित जीवन था अब उसका। पर यह आमोद का काल भी उसके लिए क्षणिक ही प्रमाणित हुआ-

अयं मोदस्त्वस्या नहि चिरमवातिष्ठत गति-
विधेरेषा चित्राऽखिलजगति नैषाऽस्त्यविदिता
जनानामेतस्याः प्रबलतरवेगेन भवति
सुखं वा दुःखं वा भवति किमिवान्यज्जगति वा॥ २०.५

'This pleasure of hers did not last long. This is the strange course of the Creator. This is not unknown to the whole world. People experience happiness or sorrow or whatelse that goes on in this

world by its strong thrust.'

सीता सोच रही थी कि 'मेरे दुःखों का अन्त हो गया है। भयानक, भयप्रद जलनिधि पार कर चुकी हूँ। सबसे बड़ा सौभाग्य यह कि रघुकुलमणि का अंकुर मेरे भीतर पल रहा है।' वह सरला राजरानी इस प्रकार प्रमोदसागर में तैरती हुई अत्यन्त गर्व का, सौभाग्य का अनुभव कर रही थी कि तभी महान वज्रपात का क्षण आ पहुँचा। हुआ यों कि राम कुछ दिनों के लिए वन में गए। उनके वियोग के दुःख से तप्त सीता शान्ति प्राप्त करने नदी तट पर स्नान के लिए गई। शूर्पणखा की पुत्री अतुला को अपनी माँ के लक्ष्मण द्वारा किए अपमान का प्रतिशोध लेने का अवसर मिल गया। वह दुष्टा सरल सीता के पास जा पहुँची। सत्य ही कहा गया है—

विधाता दुष्टानामपि जुगति साहाय्यकृतिमाक्॥ २०.१३

'विधाता इस संसार में दुष्टों का भी सहायक बन जाता है'

अतुला नामक राक्षसी मायारूप से उनकी सेविका बन कर उनके पास जा पहुँची और दिनरात परिचर्या में लग गई। सरलहृदया सीता उसकी छलना को नहीं समझ सकी। वास्तव में ऐसे सेवकगण जिनके मन में दुष्टभाव छिपा रहता है परिचरणक्रिया में बहुत निपुण होते हैं—

मनस्यन्तर्द्वेषा भवति खलु ते किङ्करगणा
भवन्त्येवावश्यं परिचरणकार्येऽतिनिपुणाः। २०.१५

सीता के स्नेह, सीता के विश्वास को जीतकर वह राक्षसी प्रतिशोध की भूमि तैयार कर रही थी। बातों बातों में सीता से निवेदन कर उसने प्रस्तर पर 'रावण' का चित्र बनवा लिया। फिर स्वयं अदृश्य हो गयी। भाग्यवश तभी 'राम' वहाँ आ पहुँचे। राक्षसी की योजना थी पति-पत्नी रामसीता में वैमनस्य पैदा हो। वास्तव में विधि तत्क्षण ऐसा कुछ कर देता है कि जिसके बारे में व्यक्ति सोच भी नहीं पाता। सीता चिन्तित हो गईं, न जाने राम रावण के चित्र को देखकर क्या कहें? उन्होंने उसे मिटाना चाहा तो कोशिश करने पर भी वह मिटा नहीं। इस विचित्र

रहस्य को सीता समझ नहीं पाई। बल्कि जितना वे मिटाने की कोशिश करतीं उतना ही वह चित्र और स्पष्ट होने लगा। वास्तव में इस सर्ग में उतुला दानवी के आते ही अलौकिक छलनापूर्ण तत्व उपस्थित हो जाता है। यों तो अलौकिकता वाल्मीकि रामायण के प्रसंगों में भी मिलती है पर थाईदेश की रामकथा में यह अद्भुत रूप में मिलती है। सेविका का वेष धारण कर आना, रावण की प्रतिकृति बनवा कर अदृश्य हो जाना, फिर चित्र का मिटाने पर भी न मिटना - कुछ ऐसे ही सुपरनेचुरल तत्व हैं जो कथानक को जिज्ञासापूर्ण बनाते हुए आगत के संकट की ओर भी संकेतित करते हैं। राक्षसी माया के विषय में कवि बारबार यही कहता है कि उसे समझ पाना कठिन है —

नहि कश्चन दानवी गति

प्रभवेद् वेदितुम् त्यसंशयम् ॥ २०. २५

और यह राक्षसी माया यहीं समाप्त नहीं होती आगे भी सम्भव-असम्भव घटनाओं का तानाबाना बनकर सीता के निर्वासन की भूमिका रचती चलती है। अब अतुला उस रावण के चित्र के भीतर अपनी माया, अपने जादू से प्रविष्ट होकर उसे अपने अधीन कर लेती है —

प्रविवेश निजीयमायया

असरचित्रे तदमुच्य तदशे ॥ २०. २६

जब सीता चित्र को मिटा न सकी तो पति की दृष्टि से बचाने के लिए उसने उसे शय्या के नीचे छिपा दिया। राम विश्राम के लिए लेटे तो उन्हें बहुत गर्मी महसूस हुई। धैर्यशाली राम का धीरज खोने लगा। वे शरीर में जलती ज्वाला का रहस्य न जानकर परेशान होने लगे। तब लक्ष्मण को बुलवाया छानबीन करने पर भी गर्मी का कारण समझ नहीं तब उन्होंने शय्या को उलट दिया तभी रावण का चित्र और सीता का व्याकुल हृदय दोनों एकसाथ नीचे गिरे। तब राम ग्रहण लगे चन्द्रमा या हिमध्वस्त द्रुम की तरह दिखाई दिए। सीता से पूछने पर उत्तर मिला कि चेटी के कहने

रहस्य को सीता समझ नहीं पाई। बल्कि जितना वे मिटाने की कोशिश करती उतना ही वह चित्र और स्पष्ट होने लगा। वास्तव में इस सर्ग में अतुला दानवी के आते ही अलौकिक छलनापूर्ण तत्व उपस्थित हो जाता है। यों तो 'अलौकिकता' वाल्मीकि रामायण के प्रसंगों में भी मिलती है पर धारादेवी की रामकथा में यह अद्भुत रूप में मिलती है। सेविका का वेष धारण कर आना, रावण की प्रतिकृति बनवा कर अदृश्य हो जाना, फिर चित्र का मिटाने पर भी न मिटना - कुछ ऐसे ही सुपरनेचुरल तत्व हैं जो कथानक को जिज्ञासापूर्ण बनाते हुए आगत के संकट की ओर भी संकेतित करते हैं। राक्षसी-माया के विषय में कवि बारम्बार यही कहता है कि उसे समझ पाना कठिन है —

नहि कश्चन दानवी गति
प्रभवेद् वेदितुम त्य संशयम् ॥ २०. २५

और यह राक्षसीमाया यहीं समाप्त नहीं होती आगे भी सम्भव-असम्भव घटनाओं का तानाबाना बुनकर सीता के निर्वासन की भूमिका रचती चलती है। अब अतुला उस रावण के चित्र के भीतर अपनी माया, अपने जादू से प्रविष्ट होकर उसे अपने अधीन कर लेती है —

प्रविवेश निजीयमायया
इसराचित्रे तदमुच्य तद्दशे ॥ २०. २६

जब सीता चित्र को मिटा न सकी तो पति की दृष्टि से बचाने के लिए उसने उसे शय्या के नीचे छिपा दिया। राम विश्राम के लिए लेटे तो उन्हें बहुत गर्मी महसूस हुई। धैर्यशाली राम का धीरज खोने लगा। वे शरीर में जलती ज्वाला का रहस्य न जानकर परेशान होने लगे। तब लक्ष्मण को बुलवाया खोजबीन करने पर भी गर्मी का कारण समझ नहीं तब उन्होंने शय्या को उलट दिया तभी रावण का चित्र और सीता का व्याकुल हृदय दोनों एकसाथ नीचे गिरे। तब राम ग्रहण लगे चन्द्रमा या हिमध्वस्त द्रुम की तरह दिखाई दिए। सीता से पूछने पर उत्तर मिला कि चेटी के कहने

से यह चित्र मैंने बनाया है। यह सुनकर अर्द्धमूर्च्छित से होकर वे बोले -

किमियं दनुजानुरागिणी
मम भार्या, कठिनाः खलु स्त्रियः ॥ २०.३७

'क्या कारण है कि यह मेरी पत्नी राक्षस के प्रेम में पड़ गई। स्त्रियाँ सच में कठोर होती हैं? राम सीता के प्रति अविश्वास से भर उठते हैं। सम्पूर्ण स्त्री जाति पर आक्षेप करते हुए वे कहते हैं -

प्रमदा जगति प्रमादिनी खलु कथैव बुधान्यरूपयन्
नहि प्रत्ययमासु कर्हिचित तनुयात् कोऽपि पुमान् विवेकवान्॥ २०.३९

'बुद्धिमानों ने भली प्रकार सोच समझ कर ही स्त्रियों को प्रमादिनी कहा है। विवेकशील को इन पर विश्वास करना ही नहीं चाहिए।' राम शोकाभिभूत होकर सोचते हैं मैंने इस स्त्री के लिए लम्बी कष्टपरम्परा सही, पर यह दूसरे से प्रेम करती है - यह दुःख सबसे बड़ा है। राम के मन का क्रोध फिर भयंकर रूप से इन शब्दों में अभिव्यक्त होता है-

अधुना नहि वस्तुमालये
क्षणमर्हति मामकेऽधमा।
वधमर्हति चाशिवति कुधा
समुवाचावरजं स लक्ष्मणम् ॥ २०.४१

अपनेष्व ममाप्रियामथो
वनमेनां च नय त्वमाश्रितः ।
नहि चापि न जीविता चिरं
स्थितिमाके स्यात प्रमदा प्रमादिनी ॥ २०.४२

अपने घर में एक क्षण भी सहन करना मेरे लिए सम्भव नहीं जल्दी से वन में ले जाकर इसे मार दो। सीता अनेकशः अपनी निर्दोषिता सिद्ध करने का प्रयत्न करती है, राम के मन के भ्रम-संशय को मिटा नहीं पाती। राम के क्रोध की पराकाष्ठा नहीं। वह सीता का वधमात्र नहीं चाहते अपितु लक्ष्मण को उसका हृदय काटकर लाकर दिखाने का आदेश देते हैं जिससे सीता की मृत्यु का विश्वास हो जाए।

लक्ष्मण के सामने राम के आदेश को पालने के अतिरिक्त और चारा नहीं था। सीता लक्ष्मण को अपने मन की पीड़ा बताते हुए कहती है कि बिना अपराध के मुझे दण्ड क्यों मिल रहा है? यह भाग्य की बात ही है कि मैं इस दारुण करुण दशा को प्राप्त हुई हूं। लक्ष्मण तुमने मुझे सदा बहिन की तरह देखा है — तुम्हारे हाथों से मृत्यु पाकर ही मुझे शान्ति मिलेगी। लक्ष्मण का हृदय जोर से जैसे चीर गया। जैसे कोई पशु का वध करता है वैसे मैं सीता को कैसे मार सकता हूँ? सीता उन्हें मारने के लिए प्रेरित करते हुए निन्दनीय शब्द भी कहती है — तुम्हारे मन में कोई दूषित भाव है क्या? मैं कभी भी तुम्हारे इरादे को सफल नहीं होने दूगी ——

अबलां समवेक्ष्य मानसं
यमिनामप्यबलं प्रजायते ॥ २०.६०

स्त्री को देखकर तो जितेन्द्रियों का मन भी बदल जाता है। ऐसे उद्वेगकर वचन सुनकर लक्ष्मण ने आखिर सोचा कि यदि यहां लाकर मैं सीता को नहीं मारूंगा तो एक नया प्रवाद फैल जाएगा। अतः तलवार उठाकर मारने की कोशिश करने लगे। पर आश्चर्य उनका निशाना चूक गया। उन्हें लगा शायद यह मेरे मन की करुणावश ही रहा है। फिर दृढ़ता से दुबारा प्रहार करने की कोशिश की। तलवार के वार का सीता पर कोई असर नहीं हुआ और लक्ष्मण ही मूर्च्छित होकर गिर गए। स्पष्ट हुआ कि इस तलवार ने किसी निरपराध को न कभी मारा है न मार सकेगी। अथवा कवि ने माना कि यह सीता का सतीत्व ही है जो उसकी ढाल बनकर रक्षा कर रहा है —

अथवा जनकात्मजाकृते
हृदयमसिः स्तु सतीत्वमेव हि ।
यदरः सदमू प्रहारतो
क्षतरूपामभितः ससर्ज च ॥ २०.७३.

लक्ष्मण की दशा देखकर सीता ने ही उन्हें होश में लाने की कोशिश की। दुःखसंतप्त लक्ष्मण लौट चले। रास्ते में मृग मरा मिला उसी का हृदय

आराध्य भ्रमित

लक्ष्मण के सामने राम के आदेश को पालने के अतिरिक्त कोई चारा नहीं था। सीता लक्ष्मण को अपने मन की पीड़ा बताते हुए कहती है कि बिना अपराध के मुझे दण्ड क्यों मिल रहा है? यह भाग्य की बात ही है कि मैं इस दारुण करुण दशा को प्राप्त हुई हूं? लक्ष्मण तुमने मुझे सदा बहिन की तरह देखा है — तुम्हारे हाथों से मृत्यु पाकर ही मुझे शान्ति मिलेगी! लक्ष्मण का हृदय जोर से जैसे चीर गया + जैसे कोई पशु का वध करता है वैसे मैं सीता को कैसे मार सकता हूँ? सीता उन्हें मारने के लिए प्रेरित करते हुए निन्दनीय शब्द भी कहती है — तुम्हारे मन में कोई दूषित भाव है क्या? मैं कभी भी तुम्हारे इरादे को सफल नहीं होने दूंगी —

अबलां समवेक्ष्य मानसं
यमिनामप्यबलं प्रजायते ॥ २०.६०

स्त्री को देखकर तो जितेन्द्रियों का मन भी बदल जाता है। ऐसे उद्वेगकर वचन सुनकर लक्ष्मण ने आखिर सोचा कि यदि यहां लाकर मैं सीता को नहीं मारूंगा तो एक नया प्रवाद फैल जाएगा। अतः तलवार उठाकर मारने की कोशिश करने लगे। पर आश्चर्य उनका निशाना चूक गया। उन्हें लगा शायद यह मेरे मन की करुणावश ही रहा है। फिर दृढ़ता से दुबारा प्रहार करने की कोशिश की। तलवार के वार का सीता पर कोई असर नहीं° हुआ और लक्ष्मण ही मूर्च्छित होकर गिर गए। स्पष्ट हुआ कि इस तलवार ने किसी निरपराध को न कभी मारा है न मार सकेगी। अथवा कवि ने माना कि यह सीता का सतीत्व ही है जो उसकी ढाल बनकर रक्षा कर रहा है —

अथवा जनकात्मजाकृते
दृढवर्माऽस्तु सतीत्वमेव हि ।
यदरं स्वदमु प्रहारतो
ऽसितखपाममितः ससर्ज च ॥ २०.७३

लक्ष्मण की दशा देखकर सीता ने ही उन्हें होश में लाने की कोशिश की। दुःखसंव्यथित लक्ष्मण लौट चले। रास्ते में मृग मरा मिला उसे का हृदय

° यहाँ भी अलौकिकतत्व के प्रयोग से है जिसके कारण
असम्भव सम्भव हो जाता, सम्भव असम्भव।

निकालकर राम को दिखा दिया और कहा कि सीता का वध कर दिया है। राम के मन की घोर घृणा अभिव्यक्त होती है इन शब्दों में —

'पश्चारिवास्या हृदयं जघन्यम्' २०. ४२

अर्थात राम-सीता का दाम्पत्य — स्नेहहीन ही नहीं अपितु इतना घृणायुक्त हो जाता है कि सीता के वध के बाद भी राम के मन के संशय से मुक्त नहीं हो पाते। यहां कवि ने मानवमन की विचित्र गति पर आश्चर्य प्रगट किया है —

न तस्य भावः परिशुद्धिमागात
सीतां प्रतीत्येतदभूद्विचित्रम् ॥ २०. ४३

बाल्मीकिरामायण से तुलना — इस कथानक की वाल्मीकिरामायण के कथानक से तुलना करने पर कुछ भेद स्पष्ट दिखाई देते हैं। वहां 'सीतापरित्याग' का आधार 'जनप्रवाद' है। राम स्वयं आश्वस्त हैं सीता के चरित्र की विशुद्धि के विषय में। यों भी 'अग्नि-परीक्षा' के द्वारा उनकी निर्दोषिता प्रमाणित की जा चुकी थी। अपने अपयश से बचने के लिए ही वे लक्ष्मण को सीता को वन में छोड़ आने के लिए कहते हैं। यहां भी वह ~~सीता की~~ गर्भिणी सीता की वनगमन की इच्छापूर्ति की बात करते हैं। सीता को परित्याग की बात बताने का साहस वे नहीं कर पाते। सीता तो जब गङ्गा के पार पहुंच जाती है तब उन्हें पता चलता है कि पति ने उन्हें त्याग दिया है। सीता को यहां भी जबर्दस्त झटका लगता है — शोकभार से व्याकुल नियति को ही दोष देती हैं। पर राम हों या सीता मन में कटुता द्वेष, घृणा के भाव नहीं पनपते। यह उदात्ततत्व यहां की विशेषता है। पर श्रु-रामकथा में 'राम' के मन में संदेह का अंकुर कितनी शीघ्रता से जड़ पकड़ लेता है कि वे अविश्वास से भर कर इतनी घृणा, इतने क्रोध से भर जाते हैं कि सीता को तुरन्त घर से निर्वासित कर देते हैं। फिर सीतावध से ही नहीं, उसके कटे हृदय को देखकर भी जितनी घृणा शब्दों में उड़ेलते हैं — वह उन्हें मध्यकाल के किसी क्रूर नायक की श्रेणी में ही रखा जा सकता है।

अन्तरात्मा च मे वेत्ति सीता शुद्धां यशस्विनीम् ४५. १०

पर जो भी हो 'भद्ररामकथा' का यह प्रसङ्ग सामान्यरूप से मानवमन की गतिविधियों का सूक्ष्मता से समझने का प्रयास लगता है। मनोवैज्ञानिक-प्रक्रिया का आश्रय लेकर यहां एक ओर 'अतला' राक्षसी के 'प्रतिशोध' की बात वर्णित है तो दूसरी ओर पुरुष के मन में झूठा ही सही - यदि संदेह का बीज पड़ जाए तो वह सम्बन्धों को पूर्णतः विघटित कर देता है - स्नेह को घृणा में बदल देता है। यहां राम के विपरीत सीता का चरित्र ही उज्ज्वलता के साथ स्फुटित होता है क्योंकि उसे सशयालु पति पर रोष तो है - पीड़ित, आहत भी हुई है उसके हिंसकभाव से, पर अपने सतीत्व पर उसे विश्वास भी है। उसके मन में 'राम' के मन जैसी घृणा नहीं उपजती - यह जानकर भी कि वे लक्ष्मण से उसे मरवाना चाहते हैं।

लवजन्मोपाख्यान — लवजन्मोपाख्यान की पूर्वपीठिका है सीतानिर्वासनोपाख्यान। लक्ष्मण के लौट जाने पर एकाकिनी सीता दुःखभार से व्याकुल होकर 'कुररी' (osprey bird) की तरह भयभीत और दुःखित होकर रोने लगी। अश्रु बहने लगे और वह अपने आपको ही पापी मानकर कोसने लगी - 'स्वमेव सा दुष्कृतिनं निनिन्द'। 5.2 इतना तो विश्वास था कि इस जन्म में कोई पाप नहीं किया है पर कर्मशृंखला तो जन्मजन्म तक जुड़ी रहती है। अतः अवश्य ही किसी पूर्वकृत कर्म के कारण यह कठोर कष्ट मुझे मिला है। गर्भिणी पति द्वारा निर्वासन और परित्याग से उत्पन्न दुःख इसलिए दुगुना है कि निरपराध को निर्वासित किया और दूसरा पति के मन की शङ्काएं। भाग्य की विचित्र गति के अतिरिक्त क्या यह —

कठोरगर्भा प्रसविष्यदेव वनेऽस्मिन
त्यक्ताऽस्मि शङ्कालुहृदा स्वभर्त्रा।
बाढं निरागा अपि सर्वथाऽहं
मकिञ्चना दैवगतिर्विचित्रा ॥ 5.4

सांप घर में निकल आए तो उसके विषघात से बचने के लिए लोग घर से दूर जंगल में

के विषय में सोचती रही-

* वह अपने को कितना अपमानित अनुभव करेगी।

छोड़ आते हैं वैसे ही यदि अपना पति पत्नी को छोड़ दे तो ~~कितना अपमानित अनुभव होता है।~~ ~~सीता को दुःख है कि रावण के घर में रहते हुए भी कभी क्षणभर भी उसके विषय में नहीं सोचा सदा राम (पति) के विषय में चिन्तन करती रही फिर~~ आज उसी राक्षस के प्रति प्रेम का आक्षेप मुझ पर लगा। सीता कहती है कि पति द्वारा त्याग इतना कष्टकर नहीं जितना कि मिथ्या लाञ्छन -

त्यागो न भर्तुः तुदते तथा मा
मिथ्या यथा लाञ्छनमेतदस्मात्। २१.६.

सीता तिरस्कृत होकर जीना नहीं चाहती पर पति की सन्तान गर्भ में है इसलिए मरने में बाधा है। प्रसिद्ध रघुवंश की वधू और भूमिसुता जनक की पुत्री पर भाग्य के विपरीत हो जाने से मेरी करुणदशा हो गई है - हूँ मैं.

दैवस्य तावद्विपरीतभावाद्
दशामहं भोः करुणां गतास्मि ॥ २१.९.

सीता के रुदन का मार्मिक वर्णन करते हुए कवि ने कहा है -

इत्थं सबाष्पं विललाप सीता
तस्मिन् वने श्वापद-संकुले सा।
विदारयेद् दीर्घतरं यदद्रिम्
विलापयेद् यत्सुतरामयोऽपि ॥ २१.१०

सीता का करुण रुदन, उसके आँसू बड़े पर्वत को विदीर्ण करने वाले तथा कठोर स्टील को भी पिघला देने वाले थे। यही रुदन था जिसने देवराज इन्द्र अर्थात् महेन्द्र को भाटरूप धारण कर सीता के पास आने को प्रेरित किया। उसकी आँखों की आकर्षण-शक्ति से खिंचकर दीनसीता उसके पीछे-पीछे चलती गई। जहाँ वह पहुँची वहाँ 'कारुण्यनिधि वज्रमृग' ऋषि का आश्रम था। वाल्मीकि रामायण में स्वयं वाल्मीकि के आश्रम में उन्हें पहुँचाया गया था। वज्रमृग वाल्मीकि ही है इस बात का स्पष्ट संकेत उनके लिए प्रयुक्त विशेषण से तो होता ही है साथ ही दर्बकाल से उनकी करुणा क्रौञ्चवध से आहत क्रौञ्ची को देखकर हुई थी - ~~इस~~ यह कथानक में भी अभिव्यक्त होता है जिसका संकेत तो है -

जिस रावण के विषय में नहीं सोचा- सदैव पति (राम) के विषय में सोचती रही-

* वह अपने को कितना अपमानित अनुभव करेगी।

~~छोड़ आते हैं वैसे ही यदि अपना पति पत्नी को छोड़ दे तो कितना अपमानित अनुभव होता है।~~ सीता को दुःख है कि रावण के घर में रहते हुए भी कभी क्षणभर भी उसके विषय में नहीं सोचा सदा राम (पति) के विषय में चिन्तन करती रही पर आज उसी राक्षस के प्रति प्रेम का आक्षेप - मुझ पर लगा। सीता कहती है कि पति द्वारा त्याग इतना कष्टकर नहीं जितना कि मिथ्या लाञ्छन -

त्यागो न मर्त्ता तुदते तथा मा
मिथ्या यथा लाञ्छनमेतदस्मात । रा. 6.

सीता तिरस्कृत होकर जीना नहीं चाहती पर पति की सन्तान गर्भ में है इसलिए मरने में बाधा है। प्रशंसित रघुवंश की वधू और ब्रह्मर्षि जनक की पुत्री पर भाग्य के विपरीत हो जाने से मेरी करुणदशा हो गई है - हूं मैं।

दैवस्य तावद्विपरीतभावाद्
दशामहं मो: करुणां गताऽस्मि ॥ रा. 9.

सीता के रुदन का मार्मिक वर्णन करते हुए कवि ने कहा है -

इत्थं सबाष्पं विललाप सीता
तस्मिन् वने श्वापद-संकुले सा।
विदारयेद् दीर्घतरं यदुद्रिम्
विलापयेद् यत्सुतरामयोऽपि ॥ रा. 10

सीता का करुणरुदन, उसके आँसू बड़े पर्वत को विदीर्ण करने वाले तथा कठोर स्टील को भी पिघला देने वाले थे। यही रुदन था जिसने देवराज इन्द्र अर्थात् महेन्द्र को मृगरूप धारण कर सीता के पास आने को प्रेरित किया। उसकी आँखों की आकर्षण-शक्ति से खिंचकर दीन सीता उसके पीछे-पीछे चलती गई। जहाँ वह पहुँची वहाँ कारुण्यनिधि वज्रमृग ऋषि का आश्रम था। वाल्मीकि रामायण में स्वयं वाल्मीकि के आश्रम में उन्हें पहुँचाया गया था। वज्रमृग वाल्मीकि ही है इस बात का स्पष्ट संकेत उनके लिए प्रयुक्त विशेषण से तो होता ही है साथ ही रचकाल में उनकी करुणा क्रौञ्चवध से जाग्रत क्रौञ्ची को देखकर हुई थी - ~~जो~~ यह कथानक में भी अभिव्यक्त होता है जिसका संकेत यों है -

विद्धेन बाणेन खगोऽस्य यादृक्
चित्तद्रवोऽभूद् रघुनाऽपि तादृक् ॥ रा. 14

वाल्मीकि निषाद को शाप देते हैं पर वज्रमृग यहाँ 'राम' को शाप नहीं देते न ही किसी और को दोष देते हैं। 'वज्रमृग' की करुणा में दुःखभार से व्याकुल सीता की निर्दोषिता की स्वीकृति है तथा साथ ही आश्रम में निर्भय, निश्चिन्त निवास करने की अनुमति। आश्वासन से परिपूर्ण ये शब्द करुणानिधि वज्रमृग की विशेषता दर्शाते हैं —

मा त्वं शुचं पुत्रि गमः कथञ्चित्
त्यक्ताऽपि भर्त्रा सुतरां निरागाः।
त्वमाश्रमे मे वस यावदिच्छसि
न तेऽत्र कष्टं भविता कथञ्चित् ॥ रा. 15

'सर्वजनानुकम्पी' वज्रमृग अपने आश्रम की एक कुटिया में सीता को रहने का निर्देश देते हैं। यहीं पर उन्होंने एक पुत्र को जन्म दिया जैसे प्राची सहस्ररश्मि सूर्य को जन्म देती है जो एकमात्र उसकी सान्त्वना का स्थान था। ~~जातकर्म~~ प्रसूतिकाल में महेन्द्रपत्नी ने धायकर्म किया। जातकर्म सम्पन्न किया ~~महर्षि~~ ने स्वयं। 'मस्कर' नाम उसे दिया तथा आशीर्वादपूर्वक उसका पालन-पोषण किया। पुत्र के मुखकमल को देखकर ही सीता का समय व्यतीत हो रहा था। सीता पुत्र-मुख में पति का प्रतिबिम्ब देखती थी और @ पति वियोग से उसका दुःख बहुगुणित हो जाता था। नियति की गति विचित्र है यही सब सोचती थी, नहीं तो भला शत्रुनाशक, सम्पूर्ण पृथ्वी के पालक, ~~नियन्ता~~ रामभद्र के पुत्र का जन्म वन में होता? — 'विचित्रा नियतेः क्रमोऽभूत्' रा. 23। वन जहाँ न पिता थे गोद में लेने को, न धाय, न गीतसंगीत, नृत्यवाद्य कुछ नहीं, केवल 'मन्त्रध्वनि' — कई श्लोकों में कवि ने नियति के इस क्रम का सुन्दर वर्णन किया है। कवि सोचता है कि उत्तरकोसल प्रदेश का भावी नियन्ता नितान्त अकिञ्चन असहाय माँ के आँचल में प्रथमबार इस धरती पर आँखें खोलता है — यह बात भाग्यचक्र की ओर ही इंगित करती है। एकमात्र आभूषण उसकी उंगली में पहनी जाने

(हाशिये पर: * उन्होंने ही; @ तब)

थी जिसे बेटे की उंगली में सीता ने पहना दिया। एकबार वह स्नान करने नदी पर गई तथा मङ्कुट को ध्यानमग्न ऋषि के पास सुला दिया। रास्ते में उसने देखा कि बन्दरियाँ वक्षस्थल से बच्चों को चिपटाए हुए उछल कूद कर रही हैं। सीता ने पूछा कि तुम्हें डर नहीं लगता कि बच्चे गिर जायेंगे। उन्होंने उत्तर दिया हम तुमसे अधिक सावधान हैं। तुम तो समाधिस्थ मुनि के पास बच्चे को छोड़ आई हो। ध्यानमग्न मुनि को क्या पता चलेगा यदि बच्चे पर विपत आ गई तो। संकुचित हुई सीता के मन में शंका पैदा हुई —

वनानि सत्यं बहुदोषवन्ति रा. 37

सच में जङ्गलों में कुछ भी अघटित घट सकता है। अपनी मूर्खता व असावधानी का परिहार करने जल्दी से सीता पुनः कुटिया में गई तथा ऋषि के बिना जाने बच्चे मङ्कुट को उठा लाई। मन ही मन वानरियों को धन्यवाद दिया। इसी बीच ऋषि समाधि से जागे। बच्चे को न देखकर चिन्तित हो उठे। उन्हें लगा सीता को वापिस लौटकर बच्चा न मिला तो वह सह नहीं पाएगी। अपनी शक्ति से पहले जैसा बच्चा उन्होंने बनाने की सोची। पहले पाषाणखण्ड पर शिशु की आकृति बनाई और उसमें प्राण डालने ही वाले थे कि लौटती सीता को देखा। उन्होंने पूछा जो बच्चा तुम मेरे पास छोड़ गई थी वह तुम्हारे पास कैसे है? सीता ने सारी बातें बताई और पाषाणखण्ड पर अंकित चित्र के बारे में ऋषि से पूछा। तब ऋषि ने बताया कि तुम्हारे बच्चे को न पाकर मुझे भय हुआ कि पतिवियोग के बाद पुत्रवियोग तुम्हारे लिए वैसे ही कष्टकर होगा जैसे घाव पर नमक छिड़क दिया जाए। मैं इसमें प्राण फूंकने ही वाला था कि तुम आ गई। अब मुझे ऐसा करने की जरुरत नहीं है। पर सीता ने कहा कि आप यह दूसरा बालक प्राणयुक्त कर दें जिससे वह मेरे बच्चे का साथी बन जाएगा।

बालोऽपरो येन भवेत्सहाय:
सङ्क्रीडने मत्तनयस्य तावत्॥ रा. 53

महर्षि ने तपोबल से समानाकृति वाले बालक को सिरजा और उसे 'लव' नाम दिया। सीता ने आश्रम में दोनों का लालन-पालन किया।

लवजन्मोपाख्यान की वाल्मीकिरामायण के कथानक से तुलना -

इस आख्यान में तो रामायण के कथानक से बहुत से भेद हैं। यों वहाँ भी सीता पति-परित्याग के बाद वाल्मीकिआश्रम में ही जन्म देती है। पर वहाँ 'लवकुश' जुड़वाँ बच्चे हैं। वहाँ ऋषिपत्नियाँ उनकी देखभाल करती हैं। सीता पति-परित्याग से दुःखी है वाल्मीकि उन्हें निर्दोष मानते हैं तथा आश्रय देते हैं -

अपापा वेद्मि सीते त्वं तपोलब्धेन चक्षुषा।
विस्रब्धा भव वैदेहि साम्प्रतं मयि वर्तसे॥
उत्तरकाण्ड 49.15

फिर वे कहते हैं —
इदमर्घ्यं प्रतीच्छ त्वं विस्रब्धा विगतज्वरा।
यथा स्वगृहमभ्येत्य विषादं चैव मा कृथाः॥
उत्तरकाण्ड 49.16.

'यह मेरा दिया अर्घ्य ग्रहण करो व निश्चिन्त तथा निर्भय हो जाओ। अपने ही घर में आ गई हो ऐसा समझ कर विषाद न करो।

वाल्मीकिरामायण में भृगुऋषि के शाप की कथा भी आती है जिसके कारण राम को पत्नीवियोगदुःख सहना पड़ता है। जहाँ तक सीता का प्रश्न है, वह निर्दोष है। (यह) स्वयं भी जानती है, राम भी जानते हैं। समय आने पर दो पुत्रों को जनती है सीता और वाल्मीकि भूतघ्नी तथा रक्षोविनाशिनी व्यवस्था करते हैं कि वे सुरक्षित रहें। प्रथम बालक 'कुश' तथा दूसरा 'लव' होगा — ऐसा नामकरण ऋषि करते हैं (उत्तरकाण्ड 66 सर्ग)। संयोग से शत्रुघ्न किसी कार्यवश वाल्मीकि आश्रम में थे उन्हें यह सुसंवाद प्राप्त हुआ।

'श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यम्' की कथा में कल्पना, अलौकिकता तथा रोचकता भरी पड़ी है। ऋषि के नाम, कुश के नाम बदले हुए हैं पर

लव ज्यों का त्यों है। सीता की सहनशीलता और मातृत्व की उदारता यहां प्रशंसनीय है। ऋषि द्वारा सिरजे बालक को अपने पुत्र के साथी के रूप में स्वीकार कर उसे भी वह वैसा ही स्नेह देकर पालती है।

कुल मिलाकर कहें तो ये दोनों उपाख्यान 'थाइराम-कथा' के विलक्षण आख्यान हैं जिन्हें कविवर डॉ० सत्यव्रत शास्त्री ने सहज प्रवाहमयी संस्कृत में निबद्ध किया है। वाल्मीकि रामायण तो आदिकाव्य है ही, उसका काल सहस्राब्दियों पुराना है। उधर 'रामकियेन' की कथा भी करीब सात शतक प्राचीन है। प्रस्तुत 'श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य' है हमारी २०वीं सदी के अन्तिम दशक या फिर कहें २१वीं सदी से कुछ काल पहले का (1990 प्रथम संस्करण) स्त्रीपुरुषसम्बन्धों या दाम्पत्यसम्बन्धों की दृष्टि से परिवर्तन होना स्वाभाविक ही होगा। वाल्मीकि के राम मर्यादापुरुषोत्तम प्रजारंजक रहे हैं तथा सीता अनुव्रता पत्नी। फिर भी सीता को दो दो परीक्षाएं देनी पड़ीं। वनगमन के समय जिस तेजस्विता की सीता ने अभिव्यक्ति दी अन्त तक वह बनी रहती है। अपवादमय से किए गए परित्याग के बाद वे राम के पास लौटती नहीं। 'देवी विवर दातम्' इति का निर्वाचा पढ़कर धरती में समा जाती है। परित्याग का प्रकरण के लिए राम को दोषी माना ही जाता है। आदर्श पति बनकर वे किसी भाई को 'राज्य' सौंप कर सीता के साथ वन जा सकते थे।

'रामकीर्ति' में सीता के चरित्र के प्रति किसी प्रजाजन के मन में संशय नहीं है वह तो 'राम' के अपने मन का संशय है। सीता द्वारा बनाए गए रावण के चित्र को देखकर (*) उनका क्रोध-घृणा का ज्वार इतना घनीभूत हो जाता है कि 'दाम्पत्य' की धज्जियाँ उड़ जाती हैं। सीतावध के आदेश से ही शान्ति नहीं, उसका क्रय हृदय चाहिए विश्वास के लिए। फिर उसे देखकर भी नफ़रत। सीता यहाँ सभ्य, अपमानित होने से अत्यन्त रुष्ट भी दिखाई गई है। इसके बाद के सर्गों में लेखक ने राम द्वारा एक नहीं अनेक बार राम को क्षमायाचना की मुद्रा में दिखाया है पर सीता यहाँ अत्यन्त आत्मतेज से युक्त हर बार ऐसे प्रवंचक, हन्ता एवं अस्थिर चित्त वाले व्यक्ति के साथ रहने से मना कर देती है। रसातल में चली जाती है पर

'देवसुमा' में राम फिर अपने अपराधों के लिए सबके सम्मुख क्षमा माँगते हैं। सीता तब भी नहीं पसीजती। परन्तु शिवजी के समझाने से वे राम के साथ रहना स्वीकार करती हैं। यों यहाँ सुखद अन्त होता है रामकथा का। परम्परा के साथ आधुनिकता का संगम यहाँ विलक्षण है। पति परमेश्वर है इसे मानते हुए भी अपराध करने पर उससे क्षमा मँगवाना - दाम्पत्य-सम्बन्धों को उदात्तभाव प्रदान करती है, गरिमापूर्ण बनाती है। इस बात के लिए लेखक सच में बधाई के पात्र हैं।

काव्यात्मक समीक्षा की दृष्टि से ये दोनों उपाख्यान (सम्पूर्ण २५ सर्गात्मक महाकाव्य की तरह) सरल सहज प्रवाहमयी संस्कृत में लिखे गए हैं। २०वें सर्ग के प्रारम्भिक श्लोक शिखरिणी में हैं जहाँ राम-सीता आनन्द के शिखर पर बैठे हैं - फिर वियोग की घटना की पूर्वपीठिका घटित होती है तो 'वियोगिनी' छन्द का प्रयोग बड़ा स्वाभाविक जान पड़ता है। २१वें सर्ग में छन्द-वंश उपजाति प्रयुक्त हुए हैं। अन्तिम श्लोक में परम्परानुसार छन्द बदल जाता है। कहीं अनुप्रास की छटा है -

प्रमदा जगाति प्रमादेन वै २०.३१.

तो कहीं उपमा - , २१.२१.

'वक्त्राम्बुजः का सौन्दर्य। मुद्रा के ध्यानमग्न रूप का वर्णन भी अलंकृत भाषा में हुआ है - २१.३०.

प्रसुप्तमीनह्रदतुल्यरूपम्...

जहाँ तक रस का प्रश्न है इन दोनों सर्गों में मुख्यतया करुणरस की धारा प्रवाहित हुई है।